"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि.से. भिलाई,दिनांक 30-05-2001."

पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)
## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 3 ] रायपुर, बुधवार, दिनांक 1 जनवरी 2014—पौष 11, शक 1935

सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 1 जनवरी 2014

### अधिसूचना

क्रमांक एफ 7-3/2013/1-6.—राज्य शासन एतद्द्वारा सामान्य प्रशासन विभाग में भारतीय पुलिस सेवा तथा भारतीय वन सेवा के लिए एक-एक कक्ष कुल दो नवीन कक्ष निर्माण किया जाता है.

2. इन कक्षों में कार्य सम्पादन हेतु निम्नानुसार अमले (Staff) की स्वीकृति दी जाती है :-

| क्रमांक (1) | पदनाम (2) | पद संख्या (3) | कुल पद (4) |
|---|---|---|---|
| 1. | संयुक्त सचिव (दो कक्षों हेतु) | 01 | 01 |
| 2. | अवर सचिव | 01+01 | 02 |
| 3. | अनुभाग अधिकारी | 01+01 | 02 |
| 4. | सहायक ग्रेड-1 | 02+02 | 04 |
| 5. | सहायक ग्रेड-2 | 02+02 | 04 |
| 6. | सहायक ग्रेड-3 | 04+04 | 08 |
| 7. | भृत्य | 01+01 | 02 |
| 8. | दफ्तरी (दो कक्षों हेतु) | 01 | 01 |

3. उक्त नवीन कक्षों हेतु अमले (Staff) की व्यवस्था गृह/वन विभाग में उपरोक्त सेवाओं के स्थापना संबंधी कार्य कर रहे वर्तमान अनुभाग अधिकारियों एवं कर्मचारियों को सामान्य प्रशासन विभाग में स्थानांतरित/पदस्थ कर पूर्ति की जावेगी.

4. उपरोक्त नवीन कक्षों के गठन के फलस्वरूप गृह एवं वन विभाग में पूर्व में स्वीकृत अनुभागों में से एक-एक अनुभाग समाप्त किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. आर. पिस्दा,** सचिव.

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय मुद्रणालय, रायपुर से मुद्रित तथा प्रकाशित - 2014.